## मुहम्मदा पीर की साधना

"बिस्मिल्लाहेर्रहमानिर्रहीम पाँय घूँघरा कोट जंजीर जिस पर खेले मुहम्मदा पीर, सवा मन का तीर जिस पर खेलता आवे मुहम्मदा वीर, मार-मार करता आवे, बाँध-बाँध करता आवे, डाकिनी को बाँध कुवां बावड़ी से लावो, सोती को लावो, पीसती को लावो, पकाती को लावो, जल्द जवो हजरत इमाम हुसेन की जाँघ से निकाल कर लावो, बीबी फातमा के दामन से खोलकर लावो नहीं तो माता का दूध हराम करें।"

## हाजिरात साधना

"बिस्मिल्लाहेर्रहेमानिर्रहीम मुहम्मदा ताहयासिला रनवलखता जीका असवार यहाँ चलंता कौन-कौन चाल्या, अर्जगिर पर पर्वत चले, हाजी चले, गाजी चले, ढोली बाजंत भेरी बाजत अहेमदा चलंत, महेमदा चलंत, सत्तर सिला चलंत, बहत्तर बल्लम चलंत एक लाख अस्सी हजार पीर पैगम्बर चलंत, बावन वीर चलंत, चौसठ जोगनी चलंत, नौ नारसिंह चलंत, बारह रावण चलंत, चौसठ मूसा चलंत, सुलेमान पैगम्बर का तख्त चलंत, लालपरी चली, सफेद परी चली, जरद परी चली, श्याम परी चली, सब्ज परी चली, हूर परी चली, जूर परी चली, अलोल परी चली, आसमान परी चली, आकाश से उतरी बराय खुदा मेरे काम कूं सिताबी उतारल्यावणा एक चलंता, एक सौ चल्या दोय चलंता दोय सौ चल्या तीन चलंता, तीन सौ चल्या बड़े वेग सूं चल्या उडा कुडादेव चल्या मंदाऊ कालेश्वरी चली लंका पैरावण चल्या

हनुमन्त चले घूनन गरसूं देव घूमा चली नदी नालेसूं चली मन्दोदरी रावणपुरी सूं चली उल्टी पाखर सुलटी लागी, जो कोई कहे हमारी बुरी उल्टी सोमरली देखूं तेताल मन्त्र तेरी शक्ति बिस्मिल्ल बिस्मिल्लाहहेर्रहेमानिर्रहीम उत्तर का बाजा बजा उत्तर का बादशाह आया, पश्चिम का बाजा बजा पश्चिम का बादशाह आया, पूरब का बाजा बजा, पूरब का बादशाह आया काले-काले के असवार अपनी-अपनी जमात सित:बी लेकर आवण जहाँ हकालै जहाँ हाजिर रहेना दे खुदा मुहम्मदा की सुखीर पीर नीर-नीर नीला घोड़ा, नीला जीन जिस पर चढ़ि आया मुहम्मदा पीर रोजा करे निवाज गुजारे अन्न पानी के कने न आवै, खाज खाय अखज पर हरे सौ मुसलमान बहिस्त में जाय, सवा मन लोहे की जंजीर तोड़ तो जाई तोड़ तो आव हाथ कुदाड़ी गले जंजीर ऐसी कही सुनो मुहम्मद पीर अपनी मुदरा पेश करी, पराई मुदरा तोड़ डाल, हमारी हकार तुम्हारी पुकार किले नारसिंह किले की सवारी ठः ठः स्वाहा।''

सवा गज सफेद कपड़ा लेकर लोबान की धूप दी जाए। फिर सवा सेर चावल लेकर थाली में पानी भरकर रखें। उसमें चौमुखा दीपक जलाये। फिर किसी कन्या को स्नान करवा के तथा नये कपड़े पहनाकर उसे सामने बैठायें तथा गुड़ की गोली को उपरोक्त मन्त्र से ३४ बार अभिमन्त्रित कर कन्या को खिलायें। फिर कन्या दीपक के ऊपर दृष्टि जमाये। उससे जो कुछ पूछा जाएगा, उसका वह उत्तर देगी।

## हाजिरात साधना

''बिस्मिल्लाहेर्रहेनिर्रहीम खुदाई बड़ा तू बड़ा जैनुद्दीन पैगम्बर

दुनी तेरी सादान फरो वादना मुरारी बेबनियादि तुर्कमा परि तायिया सिलार देखूँ तेरी शक्ति बेगि बाँधि ल्याव नौ नारसिंह चौरासी कलवा बारा ब्रह्मा अठारह सौ शाकिनी कामन दुरासन छल छिद्र भूत-प्रेत चोर चाखर अगिया बेताल बेगि बांधि लाव जो न बाँधि लावै तो दुहाई सुलेमान पैगम्बर की।''

सात शुक्रवार तेल हिना का इत्र, लौंग, धूप तथा मिठाई से पूजन करके १०८ बार पढ़ने से यह मन्त्र ४१ दिन में सिद्ध हो जाता है। मन्त्र के सिद्ध हो जाने पर जब हाजिरात करना हो, तब फर्श पर मिट्टी से चौका लगावें और पर त्रिशूल बना कर उसके ऊपर कन्या को स्नान कराकर तथा स्वच्छ वस्त्र पहनाकर बैठाएँ फिर कन्या के सामने दीपक जलाकर रखें फिर मन्त्र को पढ़-पढ़कर दीपक पर चावलों को मारें तो वह कन्या दीपक में देखकर आपके सारे प्रश्नों का उत्तर देगी।

## विद्या वर्द्धक मन्त्र

''या हुतजाइल बहक्क या गाफ या गाफियों।''

एक सफेद कागज पर २००० की संख्या में उपरोक्त मन्त्र लिखें फिर कागज को लोबान की धूनी देकर जिस व्यक्ति की दाईं भुजा में बाँध दिया जाएगा उसे बहुत विद्या आएगी। स्मरण शक्ति बढ़ाने के लिए यह मन्त्र बहुत उपयोगी है।

## सर्वप्रियता दायक मन्त्र

''या त्वात्वाईल बहक्क या लाभ या लतीफो।''

इस मन्त्र को प्रतिदिन १००० बार पढ़कर स्वयं के ऊपर फूँक मारनेवाला व्यक्ति प्रिय बन जाता है।

## हाजिरात की साधना

**''ख्वाजा खिज्र जिन्द पीर मैदर मादर दस्तगीर मदत मेरा पीरान पीर करो घोड़े पर भीड़ चढ़ो हजरत पीर हजार सौ हजार।''**

शुक्रवार से शुरू करके ३१ दिन तक उपरोक्त मन्त्र को नित्य ११०८ की संख्या में उल्टी माला पर जपें। लौंग, इलायची और लोबान की धूप देते रहें। प्रयोग के समय छोटे बच्चे को एक पट्टे पर बिठायें तथा उसके दायें अंगूठे के नाखून पर काली स्याही लगा दें और उसमें देखने को कहें तथा स्वयं आगे ब बैठकर उक्त मन्त्र को पढ़ते हुए धूप देते रहें। लड़का उस स्याही लगे नाखून में देखकर सब बतला देगा।लोकप्रियता दायक मन्त्र

**''या रोमाईल बहक्क या मीम महमनो।''**

किसी भी सफेद कागज के ऊपर ९०० बार उपरोक्त मन्त्र लिखकर, उक्त मन्त्र को १००१ बार पढ़कर फूँक मारें, तदुपरान्त उसे दबा दें। इस प्रयोग को करनेवाला लोकप्रिय होता है।

## स्वप्न सिद्धि साधना

**''बिस्मिल्लाहेहुर्रमाननुर्रहीम अल्लाहो रबीमुहम्मद रसूल ख्वाजे की तस्वीर कुल आलम हजर भेजेंगे मवक्कल ल्यावेंगे जरूर।''**

उपरोक्त मन्त्र को पहले सवा लाख की संख्या में जप लेना चाहिए। मन्त्र का जप शुक्रवार से शुरू करना चाहिए तथा पश्चिम की ओर मुँह करके बैठना चाहिए। प्रयोग के समय ग्यारह सौ बार जप करना चाहिए। यह क्रम ३१ दिन तक बराबर बनाये रखना चाहिए। इसके प्रभाव से प्रश्न का उत्तर ३१ दिन के भीतर प्राप्त हो जाता है।

## स्वप्न सिद्धि साधना

**"बिस्मिल्ला हुर्रहेमानुर्रहीम शमशेख बैरेल शलैल आदमी हजरत महबूब सुभानी हाजिर।"**

उपरोक्त मन्त्र को नित्य १००१ की संख्या में जपने से ३१ दिन के भीतर स्वप्न के माध्यम से भविष्य की सूचना प्राप्त हो जाती है।

## स्वप्न सिद्धि साधना मन्त्र

**"या बासितो।"**

पश्चिम दिशा की ओर मुँह करके बैठे तथा चौमुखा दीपक जलाकर, उल्टी माला पर नित्य ३३०० की संख्या में ३१ दिनों तक उल्टी माला फेरते हुए जप करें तो मन्त्र सिद्ध हो जाता है। आवश्यकता के समय इस मन्त्र को नित्य १००१ की संख्या में पढ़कर सो जाने पर साधक के प्रश्न का उत्तर स्वप्न में मिल जाता है। उपरोक्त मन्त्र के जाप में हजारा माला का ही प्रयोग करें।

## सफलता हेतु साधना

यह घटना मेरे तांत्रिक जीवन की अत्यन्त महत्वपूर्ण घटना है। घटना इस प्रकार है। भीषण गर्मी के दिन थे। एक दिन मैं अपने कमरे में एकदम अकेला था। अपने जीवन की असफलताओं से पस्त था असफलताओं से परेशान कुछ सोच रहा था कि नींद आ गई। अपनी निद्रा की अवस्था में किसी बुजुर्ग को देखा वह कह रहा है कि बहल निराश न हो। लेकिन सफलता के लिए रोज दिन में ४४४ बार **"अलहमद लिल्लाह"** जाप कर और तब तक सफलता प्राप्त न हो

इस अमल को जारी रखना।

मुझे अपनी सफलता का पूर्ण विश्वास हो गया। मैं लगन के साथ प्रतिदिन ४४४ बार इस इस्म को जपता रहा और सफलता के लिए प्रार्थना करता रहा। इसका प्रभाव यह हुआ मुझे भरपूर सफलता प्राप्त हुई और आज तक सफलता प्राप्त कर रहा हूँ। आप भी एक बार आजमा कर देखें।

## स्वास्थ्य प्राप्ति के लिए साधना

मेरे एक परिचित की पत्नी बहुत बीमार पड़ गई। विवाह को अधिक समय नहीं हुआ था शुरू में तो रोग का पता न चला परिचित ने पत्नी की चिकित्सा करवाई किन्तु कहीं से भी पर्याप्त लाभ न हुआ। अन्त में पता चला कि पत्नी को कैंसर है। यह वह रोग है जो प्राण लेने के पश्चात भी पीछा नहीं छोड़ता।

एक दिन वह परिचित मेरे पास आया। मैंने कहा 'खुदा तुझ पर रहम करे जो मैं बतलाऊँ तुम उस पर अनल करना।' वह मान गया।

मैंने बतलाया कि नीम के सात पत्तों पर काली स्याही से **''बिस्मिल्लाह अलरहमान वलरहीम''** लिखकर प्रतिदिन पत्नी को खिलाया करो और ऊपर से 'बिस्मिल्लाह' शरीफ से अभिमन्त्रित पानी पिलाया करो भगवान ने चाहा शीघ्र स्वस्थ हो जायेगी।

परिचित ने मेरे द्वारा बतलाया प्रयोग किया। मेरी सूचना के अनुसार उनकी पत्नी काफी समय तक जीवित रही और समयोपरान्त किसी अन्य रोग से ही उनकी मृत्यु हुई।



# भूत-प्रेत-जिन्न दोष निवारक प्रयोग

भूत-प्रेतों की बातें तो हम प्रायः सुनते ही रहते हैं किन्तु भुतही प्रयोगों के विषय में सुनने को बहुत कम मिलता है। बहुत से प्रयोग हानिकारक होते हैं इनसे किसी न किसी प्रकार का दुर्भाग्य जुड़ा रहता है पर बहुत से प्रयोग ऐसे भी होते हैं कि उन्हें अभिशप्त नहीं कहा जा सकता है और न ही उनके विषय में किसी प्रकार का सन्देह ही व्यक्त किया जा सकता है। आइए, अब हम पहले कुछ भुतही घटनाओं की चर्चा करते हैं।

अमरीका में रहनेवाली मिस मैचलिंग बतलाती हैं कि वह जिस फ्लैट में रहती थीं वह दो मंजिला था। उसके ऊपर वाले भाग में एक बड़ा हाल था। उस फ्लैट की मालकिन वहीं रहा करती थी। उसके दोनों पैर खराब हो चुके थे। वह पहिएदार कुर्सी पर बैठकर घूमा करती थी। काफी समय बीत जाने के बाद जब उसकी मृत्यु हो गई तो मृत्यु के उपरान्त भी बहुत दिनों तक उनके कमरे में पहियों के चलने फिरने की आवाज आती रही। हालाँकि उसकी मृत्यु के पश्चात उसकी सारी चीजों को बन्द करके ताला तक लगा दिया गया था पर फिर भी रात को अनेक वस्तुओं के साथ उस कुर्सी के टकराने की आवाजें उस बिल्डिग के निवासियों को तंग करती रही।

इसी प्रकार की एक घटना और भी है। यह लगभग १५ जून,

१९३४ को अदालत में दो कारों की टक्कर के परिणाम स्वरूप मारे गए एक चालक से सम्बन्धित मुकदमे की सुनवाई चल रही थी। इसी सुनवाई के मध्य वहाँ के निवासी फ्रेंच रोबिन्सन का कहना था कि जिस सड़क पर यह दुर्घटना हुई थी उस सड़क पर रात को प्रायः एक बस दिखलाई पड़ती है। इस बस की सभी बत्तियाँ जल-बुझ रही होती हैं किन्तु बस में ड्राईवर नहीं होता है।

जहाँ दुर्घटना हुई थी उस स्थान के समीप ही रहनेवाले श्री डरवान ने भी बतलाया कि उन्होंने भी एक ड्राईवर रहित बस को इस सड़क से प्रायः गुजरते देखा था जिसकी बत्तियाँ जल बुझ रही थीं। इसके फौरन बाद ही किसी दुर्घटना के होने की तेज आवाज हुई और उन्होंने देखा कि दो कारें आपस में भिड़ गई हैं। वहीं उन्हें मूर्छित अवस्था में पड़ा हुआ कार का चालक भी मिला जिसने बतलाया कि एकाएक अपने सामने बिना चालक के आती हुई बस को देखकर वह बुरी तरह डर गया और इससे पहले कि वह कुछ सोच पाता उसकी कार दूसरी कार में भिड़ गई थी और बस का कहीं भी नामोनिशान नहीं था।

एक और उदाहरण प्रस्तुत है—मिस हेलन बर्बा एक दैनिक समाचार पत्र कार्यालय में काम करती हैं जिसके पास एक भुतही घड़ी है। यह एक ऐसी घड़ी है कि जब भी उनके परिवार का कोई भी सदस्य मरा है यह घड़ी स्वयं ही चलना बन्द हो गई। जब उसके दादा के दादा स्पैलमैन की मृत्यु हुई थी, तब भी यह घड़ी स्वयं ही चलना बन्द हो गई थी। उसी दिन इस घड़ी को हेलन बर्बा के पिता ने एक घड़ी साज के पास रख दिया। एक दिन जब उस घड़ीसाज की नजर उस पर पड़ी तो वह भी हैरान रह गया। उसने देखा कि घड़ी का

डायल एकदम उल्टा हो गया था। जबकि उसके सारे पुर्जे ठीक-ठाक थे। ऐसे ही जब एक फोटोग्राफर उस घड़ी की फोटो लेने के लिए आया तो वह घड़ी स्वयं ही चलने लगी जबकि उसके सारे पुर्जे घड़ीसाज के द्वारा पहले से ही निकाले जा चुके थे।

प्रिय पाठकों! उपरोक्त सारी घटनाएँ किसी अज्ञात शक्ति के उपस्थित होने पर स्पष्ट संकेत करती हैं। अब यह शक्ति कोई भूत-प्रेत, जिन्न, शैतान अथवा अशान्त आत्मा हो सकती है उन्हें शान्त करने के कुछ प्रयोग प्रस्तुत कर रहा हूँ। इससे प्रयोगों को करने से पहले सावधानी अवश्य रखें।

## परियों का दोष दूर करने का प्रयोग

**''ओम् महकूब कूबमह विमलमह बड़ी मढ़ी में चार देव कौण-कौण अहंकार महंकार मुहम्मदा वीर ताइया सिलार बजाऊँ ख्वाजे मुअय्यूदीन तुम्हारी खुशबोई में चढ़ी कमाण सुलैमान परी लक परी को हुकम कीजै कौन कौन परी स्याह परी सबज परी हूर परी अश कुर्स की लाऊली बीबी फातमा कीली झीली आयना पाना फल आय लेना सवा सेर शर्बत का प्याला आप ले आप हाजिर होना मीर मुहीमुदीन मखदूम जहानी या शेख सरफ अहिया पठाणा आप हाजिर न हो तो रोज कयामत के दामनगीर हूंगा।''**

प्रयोग के स्थान को अच्छी तरह से झाड़-फूँककर वहाँ आटे का चौमुखा दीपक जलायें तथा आठ देशी पान के बीड़े लेकर और गुलाब के शर्बत का प्याला भरकर जिस रोगी पर परियों का दोष हो, उसे चौराहे पर खड़ा करके, इन वस्तुओं का उतारा करके मन्त्र से २१ बार झाड़ा दें, फिर सब वस्तुओं को बहते जल के किनारे रख आयें तो

परियों का दोष दूर हो जाता है।

## भूत-प्रेत बाधा हेतु

यन्त्र बनाने के बाद यन्त्र पर देशी पान गुलाब के फूल चढ़ायें तथा धूप-दीप देकर पूजा करें, फिर उसे सफेद कपड़े में लपेटकर फलीता बना लें तथा दीपक में सुगन्धित चमेली का तेल भरकर उसमें वह बत्ती डालकर मिट्टी द्वारा लीपे गए स्थान पर रखें।

दीपक के सामने हिना का इत्र गुलाब के फूल तथा मिठाई को रखें। जब दीपक जल जाये तब भूत-प्रेत बाधा से ग्रस्त रोगी को अपनी निगाह दीपक की लौ पर रखने के लिए कहें। इस प्रयोग से शैतानी बाधा शान्त हो जाती है।

या बुद्दूह

या वसत या वसत या वसत या वसत या वसत या वसत या वसत

या बुद्दूह

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| या हू | ११ | १४ | १ | ८ | या वसत |
| या हू | | | | | या वसत |
| या हू | ४ | ५ | १० | १५ | या वसत |
| या हू | | | | | या वसत |
| या हू | ६ | ३ | १६ | ९ | या वसत |
| या हू | | | | | या वसत |
| या हू | १३ | १२ | ७ | २ | या वसत |

या बुद्दूह

बहूक्कया जिब्राईल
या मिकाईल या इस्राफील या इजाईल
जो कोई..................की देह की दुश्क
दे रहा है उसे इस फलीता से जला दीजिए।
..........................नाम (अमुक)

या बुद्दूह

## भूत-प्रेत का गण्डा

"ओम नमो आदेश गुरु को लड़गढ़ी सों मुहम्मद पठाण चढया श्वेत घोड़ा श्वेत पलाण भूत बाँधि प्रेत बाँधि चौसठ जोगिनी बाँधि अड़सठ स्थान बाँधि, बाँधि, बाँधि रे चोखी तुरकिनी का पूत बेगि बाँधि जोतू न बाँधे तो अपनी माता की शैया पर पांव धरे, मेरी भक्ति गुरु की शक्ति फुरो मन्त्र ईश्वरोवाचा।"

तांत्रिक को चाहिए वह थोड़ी मिठाई तथा दीपक को सामने रखकर लोबान की धूनी दे तथा रोगी के सिर से लेकर एड़ी तक सात रंग का डोरा नाप कर उक्त मन्त्र को पढ़ते हुए उसमें ३१ गाँठें लगायें। फिर उसे रोगी के गले में बाँध दे। इस गण्डे को पहनने से भूत-प्रेत का दोष दूर हो जाता है।

## पीर का मन्त्र

"ओम नमो हाकान्त जुगराज फाटंत काय जिस कारण जुगराज में तोकों ध्याया, हंकारत जुगराज आया धारत आया सिर के फूल बखेरत आया और की चौकी उठावन्त आया, अपनी चौकी बैठावंत आया और का मिवाड़ तोड़ता आया, आपना किवाड़ भेड़ता आया, बांधि बाँधिकिसको बांधि, भूत को बाँधि प्रेत को बाँधि, देव-दानव को बाँधि, उड़न्त गड़न्त योगिनी को बाँधि, चीर-चिरणागार को बाँधि, तिरसठ कलुवा को बाँधि, चौसठ जोगिनी को बाँधि, बावन वीर को बाँधि, आकाश की परियों को बाँधि, डाकिनी-शाकिनी को बाँधि, चेटक को बाँधि, छल को बाँधि, विद्र को बाँधि, द्वार को बाँधि, हाट को बाँधि,

गली को बाँधि, गिरारे को बाँधि, किया को बाँधि, कराये को बाँधि, अपनी को बाँधि, पराई को बाँधि, लीली को बाँधि, पीली को बाँधि, स्याह को बाँधि, सफेद को बाँधि, लाली को बाँधि, बाँधि-बाँधि रे गढ़ गजनी के मुहम्मदापीर चलै तेरे संग सत्तर सौ बीर, जो बिसरि जाय तो सौ राजा हलाल जाय, उल्टी मार, पछाड़ मार, धाड़ मार, कजा चढ़ाय, सुड़िया हलाय, शीश खिलाय, शब्द साँचा पिंड काँचा फुरो मन्त्र ईश्वरोवाचा।''

उपरोक्त मन्त्र को पहले सिद्ध कर लें। भूत-प्रेत बाधा ग्रस्त व्यक्ति को सामने बिठाकर १०८ बार झाड़े। भोग में कच्चा मांस, कच्ची मदिरा, हिना का इत्र, गुलाब के फूल और मीठा रखें। इस प्रयोग से भूत-प्रेत बाधा शान्त होती है। इस भोग को चौराहे पर रख दें।

## बला दूर करने का मन्त्र

''याहि सार सार जिन्न देय परी जबर कुफार एक खाई दूसरी गिर्द पसार बगिव मलायक असचार दायें दस्त रखे जिब्राईल, बायें दस्त रखे मीकाईल, पीठ रखे इस्त्राफील, पेट रखे इज्राईल, दस्त चपटसन दस्त रास्त हुसैन पेशवा मुहम्मद गिर्द बगिर्द अली ला इलाह कोट इल्लिल्लाह की खाई हजरत अली की चौकी बैठी मुहम्मद रसूलिल्लाह की दुहाई।''

उपरोक्त मन्त्र को ३१ बार पढ़कर चारों ओर हाथ फिराकर ताली बजाने से दिशा बन्धन होता है। मसान आदि का प्रकोप होने पर इस मन्त्र से झाड़ा करने पर रोगी तुरन्त स्वस्थ होता है।

## भूत-प्रेत बाधा हेतु

निम्न यन्त्र को किसी कागज के ऊपर लिखकर भूत-प्रेत, जिन्न से परेशान व्यक्ति के पास रखवा दें वह इन आफतों से बचा रहेगा। यन्त्र नक्श चहल काफ का है। नक्श निम्न हैं—

| | | |
|---|---|---|
| ३९०११ | ३९०४ | ३९०३ |
| ३९०१ | ३९०८ | ३९०१२ |
| ३९०७ | ३९०१२ | ३००५ |

## भूत-प्रेत बाधा हेतु प्रयोग

| | | |
|---|---|---|
| ६ | ७ | २ |
| १ | ५ | ९ |
| ८ | ३ | ४ |

उपरोक्त बताये गए नक्श को भूत-प्रेत बाधा हेतु फलीता बनाकर रुई लपेटकर फिर सकोरे में लपेटकर कड़वे तेल में डाल जलायें और शिरनी पर हजरत की फातिहा देवे। भूत-प्रेत बाधा दूर होगी।

## भूत निवारक फलीता

नीचे प्रदर्शित यन्त्र का फलीता बनाकर भूतादि ग्रस्त रोगी की नाक में धूनी देने से जिन्न भाग जाते हैं।


बहक्क
या रफ्ताईल
बहक्क
या जिब्राईल
४
२
६
८
या तनकाफील
या दरदाईल बहक्क
या बुद्दूह
जो कोई
हाजिर करो
या बुद्दूह या बुद्दूह
........................
के बेटे की देह में
बैठा है उसे पकड़
कर जला दें।
या बुद्दूह या बद्दूह या बद्दूह

# भूतप्रेत बाधा हेतु

निम्न नक्श को पास रखने से भूत-प्रेत बाधा नहीं होती है।

बहक्क जिबराईल या बदूह

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | २ | ० | ० |
| २१ | ३ | २ | ६ |
| १८ | १५ | १८ | ५ |
| १४ | २ | २३ | ३२ |

या बदूह

# ऊपरी बाधा से बचाव हेतु

निम्न मन्त्र को लिखकर दीवार पर चिपकावें।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ११ | ८ | १ | ४ |
| ८ | १३ | १२ | ७ |
| १६ | ३ | १६ | ८ |
| ६ | १० | १५ | ११ |

७८६

## जादू-टोने का प्रभाव दूर करने के लिए

अमावस की सुबह कब्रिस्तान में जाकर, वहाँ से कौए को पकड़ लावें फिर उसे पिंजड़े में बन्द करके उसके माथे पर केसर का तिलक लगायें तथा उसके गर्दन के चारों ओर केसर से वृत बना दें। फिर उड़द के आटे का हलुआ तैयार करें। उसी में थोड़ा लोबान मिला दें। फिर वह हलुआ कौए को खाने के लिए दें। दिन के समय उसे नीले रंग का पानी दें। शनिवार को हलुवा तेल और मुड़ से तैयार करें। यही कौए को खिलायें उस बर्तत में ताँबे का एक छोटा टुकड़ा भी डाल देना चाहिए। कौआ हलुए को खा लेगा लेकिन वह ताँबे का टुकड़ा छोड़ देगा। जब उस टुकड़े को बर्तन में से निकालकर अपने पास रख लें। इसके बाद कौए को उड़ा दें। फिर उस ताँबे के टुकड़े से मूरत तैयार कर दे। उस मूरत के एक ओर कौए का तथा दूसरी ओर एक तराजू का चित्र खुदवा दें। अब यन्त्र तैयार है अगर कभी जादू टोने का असर मालूम हो तो बनाई गई मूरत को काले धागे में बाँधकर गले में पहना दें। जादू टोने का प्रभाव तुरन्त दूर हो जायेगा।

## बच्चों के लिए गंडा देने का मन्त्र

**''बंध तो बंध मौला मुर्तजा अली का बंध, कीड़े और मकोड़े का बंध, ताप और तिजोरी का बंध, जूड़ी और बुखार का बंध, नजर और गुजर का बंध, दीठ और मूठ का बंध, कीये और कराये का बंध, भेजे और भिजाये का बंध, नावत पर हाथन का बंध न बंध तो बांध मौला मुर्तजा अली का बंध, राह और बाट का बंध, जमीन और आसमान का बंध, घर और बाहर का बंध,**

**पवन और पानी का बंध, कुआँ और पनिहारी का बंध, लोह और कलम का बंध, बंध तो बंध मौला मुर्तजा अली का बंध।"**

रोगी की एड़ी से खिखा तक काला डोरा नापकर, इस मन्त्र द्वारा उसमें २१ गाँठ लगायें तथा सवा पाव मिठाई मँगाकर मुर्तजा के नाम से बालकों को बाँट दें। फिर गंडे को लोबान की धूनी देकर बालक के गले में बाँध दें।

## भूतादि दोष-निवारण यन्त्र

नीचे प्रदर्शित यन्त्र को काली स्याही से सरकंडे की कलम से कागज पर लिखकर तथा लोबान की धूप देकर बालक के गले में बाँध देने से भूत-प्रेत आदि के दोष दूर हो जाते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| या करमाईल | २ | या जिब्राईल |
| ३ | १० | ७ |
| या दरदाईल | ८ | या तिनको फाईल |

## भूत-प्रेत निवारण यन्त्र

निम्न यन्त्र को कागज के ऊपर जाफरान के द्वारा लिखकर फलीता बना लें, फिर उसे दीपक में डालकर रोगी के सामने जलायें तो प्रेत भाग जाता है।

# मुस्लिम तन्त्र (अमल) की शक्ति

यह सत्य है मन और आत्मा को आज तक कोई नहीं देख सका है। फिर भी सबका इनके अस्तित्व में विश्वास है। इतना ही नहीं आत्मा की शक्ति का सभी का सदैव अनुभव होता रहता है।

मन शब्द का शरीर में शक्तिशाली स्थिति का संज्ञा वाचक नाम है। मन की शक्ति से कोई अपरिचित नहीं है। यह भौतिक शरीर को क्रियाशील बनाये रखनेवाली शक्ति है। 'ऊधौ मन न भये दस बीस' अर्थात् हमारा मन अकेला है। इसकी कोई शाखा नहीं है।

मन की शक्ति असीम है इसकी गति को आज तक विज्ञान नहीं नाप पाया है। यह पूर्ण स्वेच्छाचारी है। मन के ऊपर न तो बुद्धि का अंकुश है और न शरीर का ही है।

गतिशील और चंचल मनुष्यों का मन सृष्टि में सभी जीवों से अधिक विकसित माना जाता है। लेकिन विज्ञान और मनोविज्ञान इसका पूरा-पूरा स्पष्टीकरण प्रस्तुत करने में समर्थ नहीं हो पाये हैं।

मनुष्य का मन बड़ा शक्तिशाली है। इसकी ग्रहण क्षमता और संवेदनशीलता अत्यन्त तीव्र है। यह असाध्य कार्य कर सकता है। साहस भरे कारनामे कर सकता है और भयभीत होकर कायर भी हो सकता है। मन हमारे शरीर का स्वामी है। शरीर पर ज्ञानेन्द्रियों तथा कर्मेन्द्रियों सहित इसका अधिपत्य है। यह भयभीत होकर हमें डरपोक

बना देता है और साहसी बनकर असाध्य कार्य करवा देता है। कहा भी गया है कि भ्रम से भय उत्पन्न होता है। आदमी रस्सी को साँप समझ कर डर जाता है लेकिन भय का निवारण होते ही वह अपने साहस को पुनः प्राप्त कर लेता है।

हमारे शास्त्र कहते हैं—'**मनः एवं मनुष्याणाम् कारणम् बोध मोक्षये।**' कहने का तात्पर्य यह है कि संसार के समस्त सुखों और दुखों का कारण मनुष्य का मन ही है।

तांत्रिक इसी मन की शक्ति का विस्तार करके अनेकों चमत्कारी कार्य कर दिखलाते हैं। तांत्रिकों ने अपनी इसी शक्ति का विस्तार कर असाधारण इच्छा शक्ति और संकल्प शक्ति अर्जित कर अनेकों चमत्कारी कार्य किये हैं।

साधारण मनुष्य भी चाहे तो साधना द्वारा अनेक शक्तियों को प्राप्त कर सकता है। मन की शक्ति के द्वारा सम्भव को असम्भव और असम्भव को सम्भव बनाया जा सकता है। जिसे हम शाप और वरदान देने की शक्ति कहते हैं, वह मन की ही अपार शक्ति है।

मन की दो शक्तियाँ हैं। कल्पना शक्ति और इच्छा शक्ति इनके विस्तार की संभावनाएँ और उपलब्धियाँ भी अलग-अलग हैं। इन शक्तियों के द्वारा महर्षि विश्वामित्र ने तो इतनी शक्ति अर्जित कर ली थी कि स्वर्ग का अधिकारी न होने पर भी त्रिशंकु को स्वर्ग भेजने का प्रयास किया था तथा वे नई सृष्टि रचना को भी पूर्ण करने जा रहे थे। इन्हीं सब स्थितियों के आधार पर कहा जाता है कि प्रयास द्वारा नर नारायण को प्राप्त कर सकता है। वास्तव में मनुष्य में भी वही सब शक्तियाँ हैं जो कि ईश्वर में हैं लेकिन इनको जाग्रत करने के लिए साधना की आवश्यकता है।

शास्त्रों में भी कहा गया है—'अवश्यमेव भुक्तव्य कर्मस्य शुभा शुभम्।' अर्थात् अपने किए कर्मों का फल अवश्य भोगना पड़ता है। रामायण में भी भगवान राम का कथन है—

**'कोई न काहू सुख दुख कर दाता**

**मित्रकृत कर्म भोग सुन भ्राता।'**

प्रिय पाठकों! मैं मन की शक्ति के विषय को लेकर और अधिक विस्तार में नहीं जाऊँगा। हमारे इस धर्म और शास्त्र ने मन की शक्ति को खुले दिल से स्वीकार किया है। 'मुस्लिम तन्त्र' में भी इसका महत्व दृष्टिगोचर होता है। साधना काल में एकान्त (हुजरे) में जाकर अमल करना इसका ही एक प्रमाण है।

सबसे पहले यह समझ लें कि दुआ में एक असर होता है। अगर उस चीज को सही तरीके से प्रयोग किा जाए तो वह यकीनी तौर पर अपना प्रभाव दिखलायेगी। लेकिन गलती करने से मेहनत बेकार हो जाती है और नुकसान उठाना पड़ता है। अमलियात के विषय में हिदायत पर अमल करना जरूरी है। आमिल इन कायदों का लिहाज रखेगा तो वह कभी भी नुकसान न उठायेगा।

अब मैं पाठकों के लाभ हेतु कुछ विशेष मुस्लिम अमल प्रस्तुत करूँगा। आशा है जिज्ञासु पाठक अमल के समय में मन पर नियन्त्रण रखेंगे और हिदायत के अनुसार ही प्रयोग करेंगे।

## रोजी मिलने का तन्त्र

**''या इश्राफील बहक्क या अल्ला हो।''**

सवा पाव उर्द के आटे में खमीर उठाकर रोटी बनावे। एक तरफ दो तह करके सफेद रूमाल को रखें, उस पर रोटी को रख दें।

चौथाई रोटी की बेर के बराबर १० गोलियाँ बनावे। प्रत्येक गोली को उक्त मन्त्र द्वारा २१-२१ बार अभिमन्त्रित करे। तत्पश्चात गोलियों को तथा शेष बची हुई रोटी को नदी में डाल दें।

## दरिद्रता नाशक मन्त्र

**"या कबीयो या गनियो या मलीयो या बकीयो।"**

प्रात:काल हाथ-मुँह धोकर एक बार 'बिस्मिल्लाह' कहकर एक हजार तीन सौ बार इस मन्त्र का पाठ करे। इक्कीस बार 'दरूद' भी पढ़नी चाहिए।

मन्त्र इस प्रकार है—

**"अल्ला हम्मासल्ले अला मुहम्मदीन व अला आले मुहम्मदीन व वारिक वसल्लम्।"**

## वशीकरण हेतु

**"अल्लाह बीच हथेली के मुहम्मद बीच कपार उसका नाम मोहनी मोहे जग संसार मुझे करे मार मार उसे मेरे बाँये कदम तेरे डार जो न माने मुहम्मद की आन उस पर पड़े वज्र का बाण बहक्क लाइलाह अल्लाह है मुहम्मद रसूलिल्लाह।"**

किसी भी शनिवार से आरम्भ करके घी के दीपक के सामने मिठाई रखकर लोबान की धूप दे तथा ९१ बार मन्त्र का जाप करे। इस प्रकार सात दिन तक करे। इससे मन्त्र सिद्ध हो जाता है। मन्त्र सिद्ध हो जाने पर जिस स्त्री को वश में करना हो, उसके बायें पाँव के नीचे की मिट्टी को लाकर उक्त मन्त्र से ३१ बार अभिमंत्रित करके, स्त्री पर डाले तो वह वश में होती है।

## वशीकरण हेतु

"कालूँ मुख धोये करूँ सलाम मेरी आँखों में सुरमा बसे जो देखे सो पायन पड़े दुहाई गौसुल आदम दस्तगीर की छूः छूः छूः।"

उपरोक्त मन्त्र से आटे को अभिमन्त्रित करें, फिर उस आटे को रोटी पकाकर जिसे भी खिला दोगे वह वश में होगा।

## वशीकरण मन्त्र

एक बार 'बिस्मिल्लाह' पढ़कर, नीचे लिखे मन्त्र को ३१ बार अपने दोनों हाथों की हथेली पर पढ़कर, उन हाथों को अपने मुँह पर फेरकर जाय तो इच्छा पूरी होती है।

मन्त्र—

"सलामुन कौलुनमिनरविर्रहीम तनजीलुल अजीजुरहीम।"

## मोहनी मन्त्र

"तेल से यह तेल राजा प्रजा पाऊँ मेल पोखरी पानी मसको आ लगाया योनि मेरे पाय लगाय हाथ खड्ग बिराजे गले फलों की माला खानि बिजाने गोरखनाथ जाने मेरी गति को कहे न कोय हाथ पछानों मुख धोऊँ सुमिरो निरंजन कर देव हनुमन्त यती हमारी पति राखे मोहिनी दोहनी दोनों बहिनी आवी मोहिनी रावल चलै मुख बोले तो जीभ मोहूं आश मोहूं पास सब संसारे मोहूं निसरूं देह ललाट शब्द साँचा फुरो मन्त्र ईश्वरो वाचा।"

दीपावली की रात्रि को सफेद तिलों का तेल निकलवाये। उस

तेल को ३१ बार मन्त्र से अभिमन्त्रित करें। इस अभिमन्त्रित तेल का जो भी व्यक्ति तिलक करता है, वह सभी को मोहित कर लेता है।

## नारी वशीकरण

"तेल तेल महा तेल
देखूं मोहनी माई तेरा खेल
राजा घर बकरी घर बलाय न की ककरी
गए अपने के मारी शम को प्यार
जै गुरु गोरखनाथ चढ़े तो चढ़े
जै उतारें तो उतर
नहीं मचावीं धुन्धुकार
राम लखन मोही सीता सौदानी
मोहें तख्त बैठी रानी
मोहे पीढ़े बैठी खतरानी
जब तक हमारा कार न करे
तुमको गुरु अपने ही आन फिरे
मन्त्र श्री महादेव का वाचा गुरु गोरखनाथ
का शब्द साँचा।"

इक्तालीस दिन तक प्रतिदिन १५ माला फेरे, सिद्धि होगी प्रेयसी का स्मरण भी करें। यह मन्त्र परीक्षा किया हुआ है।

## कुश्ती जीतें

अगर कभी अखाड़े में उतरना हो या कुश्ती करनी हो और इसमें जीत पाने की आशा कम हो अथवा आशा ही न हो तब किसी

कौवे को मार करके उसकी चर्बी निकाल लें और उसे अपनी दोनों हथेलियों तथा दोनों पाँव के तलुओं में मल लें। इसके बाद अखाड़े में 'ओं गुरु गोरखनाथ नमः' कहते-कहते जायें तब अवश्य जीत होगी।

## रक्षा हेतु

"आगे राखे राम जी, पीछे राखण हार।
बाम दाहिने राखिले, कर गृह करतार॥
जम डंक लागे नहीं विघन काल ते दूर।
राम रक्षा जन की करे, बाजे अनहद तूर॥
कलेजो राखे केसवो, जिभ्या कूं जगदीश।
आतम कूं अलख राखे, जीव को जोतिश॥
राख-राख सरनागति, जीव कू ऐके बार।
संतों की रक्षा करे, श्री शिव गोरख सत गुरु सृजनहार।"

इस मन्त्र को प्रतिदिन २१ बार पाठ करने से रक्षा होती है।

## टोना टोटका दूर करने का मन्त्र

"ॐ नमो वज्र में कोठा, वज्र में ताला वज्र में वन्ध्या दस्तें-द्वारा तहां वज्र का लगया किवाड़, वज्र में चौखट वज्र में कील जहाँ सू आय तहाँ की जाय, जाने भेजा जाकू खाय, हम कू फेर न सूरत दिखाय। इसके बाल-बाल रूप-रूप को जो जोखो पहुँचावे तो श्री गोरखनाथ की आज्ञा फुरै। मेरी भक्ति गुरु की शक्ति फुरो मन्त्र ईश्वरो वाचा।"

इस मन्त्र को इक्कीस दिन तक प्रतिदिन १०८ जप करके सिद्ध करे।

सात कुओं का जल लाकर उसको इक्कीस बार अभिमन्त्रित कर रोगी को स्नान करा दे तो टोने टोटके का प्रभाव दूर हो जायें।

## भूत-प्रेत बाधा निवारक मन्त्र

"ओं नमो आदेश गुरु का। सोचा कंठ कंचा, दुहाई हनुमान वीर की जाने लंका जारी, पलका मंझारी आन लक्ष्मण वीर की, आने माने जाके तीर की, दुहाई मैमना पीर की, बादशाह जादा काम में रहे आमादा, दुहाई कालिका माई की, धैलाँ गिरिवार चढ़े, सिंह की सवारी जाके लाँगुर है अगारी, प्याली पीवे रक्त की, चंडिका भवानी, वेदबानी में बखानी, भूत नाचे बैताल लज्जा रखे, अपने भक्त की काली महरकाली आरी कलकत्ते वारी, हाथ कंगन की थारी, लिये ठाड़ी, भक्त बालिका दुष्ट न प्रहारी सदा सन्तन हितकारी कतर भूत राजा जल्दी, नहि भखै तोय कालिका माई की दुहाई करे, करै भक्तन की सहाई, आ तू सपने में माई, तेरी जाति रही जाग के, पकड़ के, छह मात कर मत अबार, तेरे हाथ में कृपाण भक्षण कर ले, जल्दी आय के जाय, नाही भूत पकड़ मारे जाय, भूत उतर-उतर-उतर तोय राम की दुहाई, गुरु गोरखनाथ का फंदा करेगा तोय अन्धा, फुरो-फुरो मन्त्र स्वाहा।"

इस मन्त्र को इक्कीस दिन तक प्रतिदिन १०८ जाप कर सिद्ध करे। इस मन्त्र को पढ़ते हुए ११ बार नीम की डाली से रोगी के सिर से पैर तक झाड़ो।

## वशीकरण हेतु

इसको सिद्ध करने के लिए इसे किसी भी बृहस्पतिवार से

आरम्भ करे। एक शीशी में हिना का इतर लेकर नित्य एक माला का जप करना चाहिए। प्रत्येक मन्त्र के पश्चात उस शीशी पर फूँक मारते रहना चाहिए। ग्यारह दिन में यह मन्त्र सिद्ध हो जाता है।

**''अलहम्दो गवानी वो मेरे पर हो दिवानी, जो नहीं दिवानी तो सय्यद कादर अब्दुल जीलानी चुट्टा पकड़कर करो दिवानी।''**

यह इतर जो कोई सूँघेगा या जिसके कपड़ों पर लगा दिया जायेगा वह आकर्षित होगा।

## शत्रु कष्ट कारण यन्त्र

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ७ | १३ | १९ | २५ | १ |
| २० | २१ | ३ | ८ | १३ |
| ३ | ९ | १५ | १६ | २२ |
| ११ | ७ | ईश्वर<br>२३ | ३ | १० |
| १४<br>अदाब | ५<br>तफला | ९ | १२ | १८ |

इस यन्त्र को मंगल के दिन जुहल की साइत में ताँबे की तख्ती पर खोदकर चूल्हे में दबा दें। इसके प्रभाव से शत्रु मुसीबत में फँस जाता है।

## कैद से छुड़ाने का यन्त्र

७८६

| | | | |
|---|---|---|---|
| या हाफिज | ३३२ | ३३८ | २२१० |
| या हाफिज<br>९९ | ३३२<br>३३७ | ३३४<br>३३० | २३६<br>३३५ |
| कैदी का नाम<br>कैदी के पिता<br>का नाम | या हाफिज | या हाफिज | या हाफिज |

इस यन्त्र को केशर से भोजपत्र पर लिखकर, रविवार के दिन कबूतर को पकड़कर, उसके गले में बाँध दें। फिर कबूतर को उड़ा दें। इस प्रयोग से कैद में पड़े हुए व्यक्ति को शीघ्र छुटकारा मिल जाता है।

## सर्व कार्य सिद्धि हेतु

इस बीसा यन्त्र को पीपल के पत्ते पर रात के समय लिखते रहने से किसी दिन मुवक्कल हाजिर होकर साधक की मनोकामना पूरी करते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३ | २ | ७ | ८ |
| २ | ४ | ८ | ६ |
| ६ | ८ | ४ | २ |
| ८ | ६ | २ | ४ |

यन्त्र को लिखते समय बिस्मिल्लाह पढ़नी चाहिए, जो निम्न है—

**''या जिब्राईल या दर दाईल या रफताईल या तन्काफील बहक्का या बुद्ह।''**

## सर्वकार्य हेतु

नीचे बनाये यन्त्र को स्याही से कागज पर लिखकर यन्त्र के ऊपर 'बिस्मिल्लाह' लिखें। फिर एक बार बिस्मिल्लाह पढ़ें। फिर १००१ बार निम्नलिखित मन्त्र पढ़ें—

**''या अल्लाहो या रहमानो या रहीमो या हैयो या कैयूमो।''**

| | | | |
|---|---|---|---|
| १९८ | २०२ | २०५ | १९१ |
| २०४ | १९२ | १९७ | २०३ |
| १९३ | २०७ | २०० | १९६ |
| २०१ | १९५ | २९४ | २०६ |

## आयतुलकुर्सी यन्त्र

| | | |
|---|---|---|
| १०५४५ | १०५४० | १०५४३ |
| १०५४० | १०५२३ | १०५४४ |
| १०५५ | १०५५१ | १०५३५ |

यह यन्त्र लिखकर बीमार के गले में डाल दीजिए। यह उसको आराम देता है। यन्त्र बीमार को हिम्मत और शांति प्रदान करता है।

## बीमार को राहत पहुँचाने के लिए यन्त्र

| | | |
|---|---|---|
| २ | ५ | ७ |
| ३ | ७ | ४ |
| ९ | २ | ३ |

इस यन्त्र से बीमार आराम की नींद सो जाता है। उसका घबराना और छटपटाना समाप्त हो जाता है।

## आफत से बचने के हेतु

जब पहली रात का चाँद देखें तो बाद '**अलहम्मद के दुआरा हिलाली**' को पढ़े। महीना भर हरेक आफत से महफूज रहेगा।

## पानी बरसने के लिए

पानी बरसने के लिए चालीस बार अक्षर '**बे**' कागज पर या किसी तख्ती पर लिखें और दरख्त से लटकाये ताकि हवा उसको हिलाती रहे। भगवान ने चाहा तो पानी बरसेगा।

## पानी बरसने से रोकना

अगर पानी बहुत बरसे और नुकसान हो तो ४१ बार हर्फ '**काफ**'

को कागज पर लिखे और पेड़ पर लटकाये पानी बरसना तुरन्त रुक जायेगा।

## बाँधने का मन्त्र

साधक शुक्रवार की रात तीन बजे धूप, हिना का इत्र तथा फूल लेकर श्मशान में जाये और आसन पर बैठकर निम्न मन्त्र का जाप करे। जाप संख्या ग्यारह हजार है। ऐसा इक्तीस दिन तक करे।

अंतिम दिन जिन्न साधक के सामने आता है और उसके कार्यों को पूरा करता है। इस मन्त्र का प्रयोग मारण एवं उच्चाटन जैसे कार्यों के लिए भी किया जाता है। मन्त्र इस प्रकार है—

**''बिस्मिल्लाहिर्रमानिरहीम**
**लाइल्लालिल्लाह मुहम्मद रसूसलिल्ला**
**मुसलमानी अबादानी भरी न खाज**
**परी न छोड़ वे मुसलमान बहिस्त को जाये**
**हुआ ईद का रोज असल कर सैयद नहाया**
**बाजा तोप नगाड़ा बख्तर तोप मंगाय दिया**
**प्याले सहायता सब चल खाये**
**चौकी चौकी पै चौकी चली**
**अम्बर हुआ सेत संयदों से शरि हुई**
**तरवर तारा गढ़ के खेत**
**खिगाना घोड़ा नहीं मीना-सा मर्द नहीं**
**जिसने सरदार तारा गढ़ तोरा**
**अजय पाल सा देव नहीं जिसने चक्कर चलाया**
**मीरा पढ़ी नमाज वहाँ का वही ठहराया**

आतिल कुर्सी बन्द कुरात घाटे बाढ़े तुमि समान
आकाश बाँध पाताल बाँध बाँधे नदी तलाब
देह बाँध धड़ को भी बाँधे कहा हुए जाये मरघटिया मसान
हहिया मसान जहिहिया मसान
मिर मिया मसान फलकिया समान
कालका ब्रह्मराक्षस की चुड़ैल
पृथ्वी को देवी देवताओं को बाँधकर वश में न करे
तो सुअर काट सुअर की बोटी दाँत तरे दबायेगा
सत्तर नाड़ी बहत्तर कोठा से बाँध बाँधकर लायेगा
तो चमार के छीले और धोबी की नाद में पड़े
चल तो मेरी भक्ति गुरु की शक्ति
फुरो मन्त्र ईश्वरो वाचा छु।''

## मोहम्मदा पीर साधना

यह विश्वास किया जाता है कि मोहम्मदा पीर स्थानीय देवता है और कई स्थानों पर इसकी पूजा की जाती है। पीर का मन्त्र इस प्रकार है—

''मुहम्मदा पीर मुहम्मदा धीर
हाथ पैर की खोवे फीर-सूखी नदी बहावे नीर
नीला घोड़ा नीली जीन
ता पर चढ़े मुहम्मदा वीर
सवा सेर का तोसा खाय
अस्सी की खबर लगाय
जो कोई जीते मुझको घाट

**उसको खाये मुहम्मद वीर।''**

यह साधना घर रहकर भी हो सकती है। साधना का समय रात्रि का निश्चित है। अगर मुहम्मदा पीर को सामने लाकर उससे वचन लिए जाते हैं तो इस साधना को ४१ दिन तक करना होता है। प्रतिदिन तीन हजार मन्त्रों का जाप आवश्यक होता है।

साधक किसी स्थान में बैठकर अपने सामने धूप एवं तेल का दीपक जलाये और अंगारे रखे। फिर मन्त्र जाप करते हुए एक मन्त्र पर लोबान की एक आहुति दे। इस प्रकार इक्कीस आहुतियाँ दे। इस प्रकार यह यन्त्र सिद्ध हो जाता है।

## जिन्न साधना

जिन्न को जिन्नात जैसे नामों से भी पुकारा गया है। इस्लामी अमलियात के अनुसार जिन्न एक शक्तिशाली प्रेत होता है। उसे वश में करके उससे बहुत से कार्य पूरे कराये जाते हैं। जिन्न को वश में करना सरल कार्य नहीं होता और बिरले लोग ही ऐसा कर पाते हैं। यहाँ मैं जिन्न के विषय में एक मन्त्र दे रहा हूँ। मन्त्र अनुभव सिद्ध है।

**''माँ बादशाह सब बादशाहों के**
**सफेद घोड़ा सफेद पखार**
**तिल पर चढ़े जिन्नों के बादशाह**
**बारह कोस अगारे-बारह कोस पिछारे**
**जो कुछ काम की कहूं वह बजा लावे**
**मेरी भक्ति गुरु की शक्ति**
**फुरो मन्त्र ईश्वरो वाचा।''**

सर्वप्रथम स्थान के विषय में सोच लें। जिन्न की साधना घर के

भीतर कभी न करे। कोई जीर्ण शीर्ण पुरानी मस्जिद-खंडहर ही चुनें।

**समय है**—मध्य रात्रि से पूर्व।

**सामग्री**—लोबान, धूप।

इस साधना में स्त्रियों से दूर रहे। साधना प्रारम्भ करने से पूर्व सफेद वस्त्र धारण करें। फिर लकड़ी के कोयले जलायें तथा धूप जलायें।

इसके बाद एक हजार मन्त्रों का जाप करते हुए लोबान की धूनी दें। जाप के समय आँखें बन्द रखनी चाहिए।

कहा जाता है कि इस प्रकार निरन्तर ४१ दिन तक जाप करने से जिन्न सफेद घोड़े पर सवार होकर साधक के सामने आता है।

## नेत्र बाधा निवारण मन्त्र

**''ॐ अगाली गगाली अताल पवास गर्द मर्द अदार कार फट उत्कन हूठ।''**

इतवार को नीम के पत्तों से झाड़ा दे तथा २१ बार मन्त्र जपो तो नेत्र की समस्त बाधा दूर हो जाएगी।

## आधासीसी का मन्त्र

**''बन में जाई बंदरी जो आधा फल खाई।**
**खड़े मुहम्मद हाँकवें आधासीसी जाई।''**

ग्रहण के दिन इस मन्त्र को १०००० की संख्या में जप कर सिद्ध कर लें। जिस रोगी के आधे सिर में दर्द होता हो, उसके सिर पर २१ बार यह मन्त्र पढ़कर फूँक माने से आधासीसी का दर्द दूर हो जाता है।

## आँख की फूली का मन्त्र

"उत्तर कूल काछ सुन जोगी को बाछ इस्माईल जोगी के दो बेटी एक पाए चूहा एक काटे फलो का काछ फुली का काछ, फुलो का काछ।"

इस मन्त्र को ग्रहण के समय ११००० की संख्या में जपकर सिद्ध कर लें, फिर छुरी से पृथ्वी पर ३१ बार काटने के चिह्न बनाए, ऐसा ३ दिनों तक करते रहने से आँख की फुली समाप्त हो जाती है।

## ठण्ड दूर करने का मन्त्र

"ॐ नमो कामरू देस कामाख्या देवी जहाँ बसे इस्माइल जोगी इस्माईल जोगी के तीन पुत्री एक तोड़े एक निछोड़े एक तो तिजारी तोड़े।"

रोगी को खड़ा करके जहाँ ठण्ड लगती हो उस स्थान को हाथ से पकड़कर ३१ बार मन्त्र को पढ़कर फूँक मारने से ठण्ड का रोग दूर हो जाता है।

## बवासीर का मन्त्र

"ईसा ईसा ईसा काँच कपूर के सीसा, यह अधर जाने नहीं काय, खूनी बाद एक न होय, दुहाई तख्त सुलेमान बादशाह की।"

इस मन्त्र को ५१ बार पढ़कर पानी को अभिमन्त्रित करें और उसी पानी से आबदस्त लें। तो कुछ ही दिनों में बवासीर दूर हो जाती है।

## बवासीर का मन्त्र

"खुरासान की टीना साई, खूनी बादी दोनों जाँई।"

उक्त मन्त्र से पानी को ३१ बार अभिमन्त्रित कर, उस अभिमन्त्रित पानी द्वारा आबदस्त लें। प्रतिदिन ऐसा करते रहने से खूनी-बादी बवासीर दूर हो जाती है।

## अन्न पचाने का मन्त्र

"अन्न हाथ वज्र हाथ भस्म करे सब पेट का भात, दुहाई हजरत शाह कुतुब आलम की।"

इस मन्त्र को हाथ पर ३१ बार पढ़कर उसे पेट पर फेरे तो अन्न शीघ्र पच जाता है।

## बाय का मन्त्र

"कामरू से कामाख्या देवी जहाँ बसे इस्माइल जोगी
इसमाइल जोगी के तीन पुत्र
एक तोड़े, एक पिछोड़े, एक करेखन वाय को तोड़े
शब्द साँचा पिंड काँचा फुरो मन्त्र ईश्वरोवाचा।"

उपरोक्त मन्त्र पढ़ते हुए झाड़ा देने पर बाय में लाभ होता है।

## शरीर रक्षा का मन्त्र

"छोटी मोटी मन्त्र बार को बार पार को पार बांधे मेरा घमासाण बांधे जादू वीर बाँधे टोना टंवर बाँधे दीठ मूठ बाँधे चोरी छार बाँधे चिड़िया और बाघ बाँधे लाइलाह का काँटे

इल्लिल्लाह की खाई मुहम्मद रसूल्लिाह की चौकी हजरत अली की दुहाई।''

साधना के समय इस मन्त्र को ३१ बार पढ़कर अपने दोनों पाँवों पर हाथ मारे तथा घेरा बाँध दे तो किसी प्रकार का भय नहीं होता एवं शरीर की रक्षा होती है।

## शरीर रक्षा के मन्त्र

मन्त्र तन्त्र साधना को करने से पूर्व अगर शरीर रक्षा मन्त्र का जाप कर लिया जाये तो फिर कोई किसी प्रकार की हानि नहीं पहुँचा सकता है।

''ॐ सीस राखै साइयां, श्रवण सिरजन हार।
नैन राखै नरहरि, नासा अपरग पार।
मुख रखा माधवे, कण्ठ रखा करतार।
हृदै हरि रक्षा करे, नाभि त्रिभुवन सार।
जंघा रखा जगदीश, करे पिण्डी पालन हार।
गिर रखा गोविन्द की, पगतली परम उदार।
दोऊ भाई ज्वर सुना महावीर नाम।
दिन राति कटि मरे महादेव के ठाम।
फूर छुदसे छत्तीस रूप मुहूर्तमों धराय।
नाराज नामूक के घर दुआर फिराय।
ज्वाला ज्वरपाला ज्वरकाला ज्वरविशा की।
दोह ज्वर उभा ज्वर भूमा ज्वर झूमकि।
घोड़ा ज्वर भूता तिजारी ओ चौथाई।
सबन को भंग घोटन शिव ने बुझाई।

यह ज्वर ज्वर सुरा तू कौन और तकाव।
शीघ्र अमुक अंग छोड़ तुम जाव।
यदि अंगन में तू भूलि भटकाय।
तो गुरु गोरखनाथ के लागा तू खाय।
आदेश कामरू कामाक्षा माई।
आदेश हाड़ि दासी चंडी की दोहाई।"

रोगी का मुख उत्तर की ओर करके ३१ बार मन्त्र का उच्चारण करके रोगी को झाड़ें। हर प्रकार के ज्वर की निवृत्ति होती है।

## कण्ठबेल का मन्त्र

"ॐ नमो कण्ठबेल तू द्रुम द्रुमारी। सिर पर जकड़ी वज्र की ालो। गोरखनाथ गाजता आया। बढ़ती बेलि को तुरन्त घटाया। ो कुछ बचो ताहि मुरझाया। घटि गई बेल बढ़ें नहिं पावे। बैठी ाहाँ उठन नहिं पावे पके फटे पीड़ा करे तो गुरु गोरखनाथ की ुहाई फिरै। शब्द साँचा पिंड कांचा फुरो मन्त्र ईश्वरोवाचा।"

इस मन्त्र को ३१ दिन तक प्रतिदिन ११०८ मन्त्र जप धूप दीप वेद्य सहित एकाग्र मन व श्रद्धा भाव से करें। इस मन्त्र का ३१ बार च्चारण करते हुए रोगी को मोर पंख से झाड़ना चाहिए।

## समस्त शरीर में पीड़ा होने पर

"उस पार से आती बुढ़िया छुतारी तिसके काँधें पै सरके ारी वह पेटारी कौन-कौन शर बाण सु-शर, कु-पारा शर ान। अमुक के अंक को व्यथा तन पीर। लवटि गिरे उसके लेजे तीर आज्ञा पिता ईश्वर महादेव की दुहाई फुरो मन्त्र

**गोरखनाथ वाचा।''**

'अमुक' के स्थान पर रोगी का नाम लेकर अनामिका अंगुली से नमक को ३१ बार अभिमंत्रित करके फूँक मारें और रोगी को खिलावें तो दर्द शान्त हो जाएगा।

## कटोरी चलाने का मन्त्र

**''ॐ नमो, सत्तर सौ पीर, चौसठ सौ योगिनी, बावन सौ बहत्तर भैरव, तेरह सौ तन्त्र, चौदह सौ मन्त्र, अठारह सौ पर्वत, नौ सौ नदी, निन्यानवें सौ नाला, हनुमान यति गोरखनाथ रखवाला, काँसे की कटोरी अंगुल साठ चौड़ी कहो वीर कहाँ ते चलाई गिरनार पर्वत से चलाई १८ भार वनस्पति चले लोना चमारी को वाचा फुरो कानो कुम्हारी चाक ज्यों फिरे कहाँ-कहाँ जाय चोर के चाय चांडाल के ले आये गड़ो धन बताय चाल चालरे हनुमन्त वीर जहाँ चले तहां रहे न चले तो गंगा यमुना उलटी बहे।''**

प्रतिदिन ११०८ बार पढ़ें तो सिद्ध गो। कांसे की कटोरी का दीपावली की रात्रि को पूजन कर चौक में स्थापन कर मन्त्र पढ़ें तो कटोरी चले। जहाँ चोरी का माल गड़ा होगा कटोरी वहाँ चली जायेगी।

## सर्प भय से रक्षा के हेतु

**''गोरख चले परदेश कुत्तक मन में भावे बांध बाँधू बधाइन बांध आंध के सातो बच्चा बाँधू सोंपा चोरा बाँधू दांत बंधाऊ बाट बांधि दऊ दुहाई गुरु गोरखनाथ की।''**

प्रयोग से पूर्व इसकी सिद्धि आवश्यक है जो १०८ मन्त्र के जप से मंगलवार को होती है। फिर मार्ग में जहाँ भी सर्प या व्याघ्र मिले,

उपरोक्त मन्त्र का ७ बार उच्चारण करके फूँक मारें। हिंसक पशु अपना मार्ग बदल देंगे।

## वशीकरण मन्त्र

**"ॐ नमो आदेश गुरु गोरखनाथ का जल बाँधू शहर बाँधू अग्नि बाँधू बार-बार बाँधू शिव पुत्र प्रचंड बाँधू राजा काई करनी आसन छोड़ मुझे वैपण देसी आसनों चन्द उलाट टीको काढ़ि सिंह वर्ण कहाउ और करूँ सेई चलात मैं बन्धवान गौरा पार्वती संध्या गुरु की शक्ति मेरी भक्ति फुरो मन्त्र ईश्वरो वाचा।"**

धूप दीप नैवेद्य लेकर ध्यान करे शनिवार को ३१ दिन ११२ बार जप करे, मन्त्र सिद्ध हो जायेगा। पश्चात कुम्कुम चन्दन गोरोचन मिलाकर गौ के दूध में पीस माथे पर तिलक करें तो वश में होगा।

## ततैया के काटने पर

**"आन ततैया मान ततैया कोदन की दुहाई ततैया हनुमान ने कही मेरी आन मेरे गुरु ईश्वर गौरा गोरखनाथ महादेव की दुहाई।"**

लोहे की कील से ३१ बार झाड़ा देवें तो ठीक होय।

## सर्प विष हरण मन्त्र

**"धर पकड़ धसनि धसनि सार, ऊपर धसनि विष नीचे जाय, काहे विष तू इतना रिसाय, क्रोध तो तोर होय पानी हमारे थप्पर तोर नहीं ठिकाना आज्ञा मनसा माई ही दुहाई मारूँ हाँक गुरु गोरखनाथ की हाँक ईश्वर गौरा पार्वती महादेव की दुहाई।"**

उपरोक्त मन्त्र पढ़ते हुए, एक थप्पड़ मारे तो सर्प काटे व्यक्ति के

विष की शान्ति हो जाती है।

## विष शमन मन्त्र

"ॐ नमो आदेश गुरु गोरखनाथ को।
केला अफूली गाछ खाली झूर-झूर झुकाय।
देवी की ज्योति से विष डंक मुँहे दिखलाय।
तू कहाँ रे विष माया मनसा की दुहाई।
शिव की आज्ञ हम कही जे गाई।
कि कंपन से करे विष शीघ्र नीचूं आय।
शिव भोला बुलावें और मनसा माय।
आदेश विष हरि राई।"

यह मन्त्र २१ बार पढ़के डंक के स्थान में फूँके तो विष शान्त हो जाता है।

## दाढ़ दर्द निवारक मन्त्र

"ॐ नमो आदेश गुरु को। नौलख ओढ़े कामरी जहाँ बैठा गोपाल जमुना गंगा सरस्वती तहाँ ग्वाल अरु बाल, आये गोरख जति जी गौतम ऋषि के पास, डाढ़ दाँत के दर्द को आवत होय विनाश आधो दियो धेनु को आधो संतन माही रोग दोष सबही तरै श्री हनुमन्त सहाहि मेरी भक्ति गुरु की शक्ति फुरो मन्त्र ईश्वरोवाचा।"

इस मन्त्र को २१ दिन तक एक सौ आठ बार प्रतिदिन जप रके सिद्ध करें। डाढ़ दर्द रोगी को सामने बिठाकर एक चाकू से जमीन पर आड़ी तिरछी रेखायें खींचते जाये व मन्त्र बोलते जायें। यह मंगलवार

या रविवार से शुरू कर ७ दिन तक करे, प्रतिदिन २१ बार झाड़े। ७ दिनों में दन्त पीड़ा दूर हो जायेगी।

## भंडार वृद्धि कारक मन्त्र

**"ॐ नमो अन्नपूर्णा अन्नपूरे, घृत पूरे गणेश, जो पाती पूरे ब्रह्मा विष्णु महेश। तीनों देवतन मेरी भक्ति गुरु की शक्ति श्री गुरु गोरखनाथ की दुहाई फुरो मन्त्र ईश्वरो वाचा।"**

इस मन्त्र का चालीस दिन तक प्रतिदिन १०८ जाप करे सिद्ध करे। फिर भोज समारोह का जो भी सामान बना हो वे सब खाद्य वस्तुएँ एक स्थान पर भंडारगृह में थोड़ी सी अछूती निकालकर सुरक्षित रखे। तथा माता अन्नपूर्णा व भगवान गोरखनाथ को भोग लगाकर उस सामग्री में से सभी थोड़ी-थोड़ी वस्तुएँ, लोटा, डोरी यह सब लेकर कुएँ पर जायें। मन्त्र को बराबर पढ़ता रहे। पूर्व दिशा की ओर मुँह करके थोड़ी सामग्री कुएँ में अर्पित कर दें। फिर लोटे को डोरी के सहारे कुएँ में पहुँचाकर एक हाथ से ही एक लोटा पानी भरकर बाहर निकालें, डोरी को खोलकर लोटे की सामग्री को लेकर घर लौट आये। अब लोटे को भण्डार घर में रख दें व बची थोड़ी सी सामग्री भोज प्रारम्भ होने से पूर्व की जानेवाले पूजन में चढ़ा कर अपना पारम्परिक कृत्य पूरा कर अखण्ड दीपक जलावें फिर इस मन्त्र का १०८ जप करें।

इसके बाद लोगों को भोजन करायें। इस प्रयोग से भंडार घर में कोई कमी नहीं होगी।



# अंत में···

वैसे तो यह सम्पूर्ण मुस्लिम तन्त्र रहस्यों और चमत्कारों से ओत-प्रोत है, अलौकिकता से भरा है। स्वयं विज्ञान भी तन्त्र की शक्ति को देखकर चकित है। वास्तव में इस आश्चर्य भरे संसार का सबसे बड़ा आश्चर्य मन्त्र है। अपने उद्भव और विकास से लेकर अब तक मनुष्य निरन्तर संघर्षरत है। एक ओर जहाँ वह मन्त्र शक्ति के रहस्यों का उद्घाटन करने में प्रयत्नशील है, वहीं वह दूसरी ओर अपनी शक्तियों के रहस्यों को समझने में प्रयत्नशील है। मनुष्य ईश्वर के रहस्य और स्वरूप को भी समझने के लिए प्राणपन से जुटा है। यह सम्भव नहीं है कि मनुष्य चमत्कारी स्थितियों का रहस्य भेद एक ही समय में जानकर आत्मसात कर ले। हर्मन वेल के शब्दों में—हमें विज्ञान के आगे के विकास की प्रतीक्षा करनी होगी प्राणपन से जुटा रहना होगा, सम्भवत: हजारों वर्ष तक, तब जाकर हम द्रव्य, जीव तथा आत्मा के जटिल ताने-बाने का एक चित्र प्रस्तुत कर सकेंगे और मानव अपनी इस महान उपलब्धि को तथा साहसपूर्ण कार्य को किस प्रकार झेल सकेगा, इस विषय में अभी से कोई भविष्यवाणी नहीं की जा सकती है। सम्भवत: जीवात्मा और परमात्मा के मध्य स्थापित परस्पर पूरकता की आस्था ही इसका आधार बन सकेगी।

स्वयं विज्ञान, दर्शन और संसार के समस्त धर्मों में तन्त्र की

शक्ति के बारे में मान्यता अलग है। सारांश यह कि सभी धर्म तन्त्र विज्ञान की शक्ति का समर्थन करते हैं। हमारी विकास गति को निरन्तर गतिशील बनाये रखने से तन्त्र-मन्त्र की एक मात्र शक्ति और स्रोत है। शरीर तो केवल साधन मात्र है। रूसी वैज्ञानिक इलैक्ट्रोनिक विशेषज्ञ सेमयोन किलियान और उनकी पत्नी वेलेन्टीना ने मिलकर एक ऐसे कैमरे का निर्माण किया है जिसके द्वारा मनुष्य के रहस्यमय शरीर के भीतर आत्मा का चित्र खींचा जा सकता है।

मानव शरीर के चारों ओर व्याप्त आभा मण्डल की कल्पना सदियों पुरानी है। लेकिन यह कल्पना न होकर वास्तविकता है। यूनान, रोम, मिश्र और भारत में बने प्राचीन चित्रों से लेकर आधुनिक चित्रों तक देवी देवताओं सूफी संतों के चित्रों में आज भी आभा मण्डल की साकार कल्पना को मुख मंडल के चारों ओर ज्योर्तिमय आभा मण्डल के रूप में आज भी देखा जा सकता है। यह कल्पना नहीं है बल्कि अदृश्य सत्य का साक्ष्य है।

आभा मण्डल की रहस्यमय स्थिति को वैज्ञानिक दृष्टि से भली-भाँति समझने के लिए वैज्ञानिक अनुसंधानों का क्रम जारी है।

आभा मंडल की उपस्थिति के प्रश्न को लेकर संसार के अनेकों देशों के परा वैज्ञानिकों ने भी शोध और अनुसंधान किये हैं। यह आभा मण्डल सतत साधना और तपस्या से विकसित होता है। साधना, उपासना की अनेक विधियाँ अब धर्मों में वर्णित हैं। 'मुस्लिम तन्त्र' नामक इस पुस्तक में मैंने रूहानी उन्नति की साधना के साथ-साथ दैनिक जीवन में उपयोगी मन्त्र भी बतलाये हैं।

वास्तव में इन्द्रियों की शक्ति की सीमा है जिसका वे अतिक्रमण नहीं कर सकती हैं परन्तु अतीन्द्रिय शक्ति की कोई सीमा नहीं है।

इसके विस्तार की सम्भावनाएँ असीम हैं। तन्त्र साधना अतीन्द्रिय शक्ति के विस्तार का सबसे सशक्त एवं बड़ा साधन है। संत-सूफी इसी अतीन्द्रिय शक्ति के द्वारा आकाश-गमन और अदृश्य होने के चमत्कार करते थे। इन चमत्कारों को दिखा सकने की शक्ति केवल भारतीय योगियों में ही नहीं बल्कि मुस्लिम सूफियों में भी है। परकाया प्रवेश का चमत्कार योग साधना के माध्यम से प्राप्त इस विद्या के चरम अतीन्द्रिय उत्कर्ष का रूप है। अतीन्द्रिय शक्ति के द्वारा सभी प्रकार के मनचाहे कार्य सम्भव हैं। इनके लिए कोई बाधा या सीमा नहीं है।

मनुष्य का सूक्ष्म शरीर कभी-कभी कोई चमत्कारी कार्य कर गुजरता है। जिनका तर्क और सम्भावना से कोई सम्बन्ध नहीं होता है।

प्रिय पाठकों! सिद्धि तो कठिन साधना से ही प्राप्त होती है। यह कोई जादू टोना नहीं हैं। केवल तप द्वारा अर्जित स्थिति है।

विश्व के बड़े धर्म—हिन्दू, ईसाई और इस्लाम धर्म तन्त्र-मन्त्र को समान रूप से मानते हैं इन धर्मों के लोग अपनी आस्था व्यक्त करते हैं ऐसा होने का कारण है तन्त्र-मन्त्र की अधिकाधिक मान्यता देनेवाली घटनाओं का घटित होना। इस्लाम धर्म में सूफी सम्प्रदाय की शाखा के अनुयायी तन्त्र-मन्त्र को पूर्ण मान्यता देते हैं।

यह सत्य है कि पराविज्ञान मानव जाति की सेवा में प्राणपन से जुटा हुआ है। समस्त प्रकार के अतीन्द्रिय बोध, परा मानसिक शक्तियाँ एवं दैवी शक्तियाँ आज इस विषय के अध्ययन और विश्लेषण का अंग बन चुके हैं। परा विज्ञान के समस्त परीक्षणों की वैज्ञानिक समीक्षा कर वैज्ञानिक इस निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि पराविज्ञान के आधीन इस प्रकार के समस्त विषयों का वैज्ञानिक परीक्षण तथा

विश्लेषण किया जा सकता है। दूर सन्देश सम्प्रेषण, दूर बोध, आत्माओं का रहस्य, आत्माओं का आह्वान, प्रेतों से सम्पर्क और वार्तालाप इत्यादि समस्त विषयों का अब व्यापक वैज्ञानिक विश्लेषण किया जा सकता है।

अन्त में मुझे केवल इतना ही कहना है—'मुस्लिम तन्त्र' पुस्तक आपके हाथ में है। इसे आप ध्यान पूर्वक पढ़ें, कुछ शब्द अपरिचित से अनुभव होंगे, क्लिष्ट भी लगेंगे, घबरायें नहीं, कई बार पढ़ें, उच्चारण करें, बोलने की असुविधा धीरे-धीरे समाप्त हो जायेगी। एक मन्त्र को कई बार पढ़ें ताकि आपका उच्चारण शुद्ध हो सके। इसके बाद प्रयोग करना शुरू करें।

एक बात और है वैदिक मन्त्रों एवं कुछ तांत्रिक मन्त्रों की तरह मुस्लिम मन्त्रों के उत्कीलन की कोई आवश्यकता नहीं होती है, क्योंकि यह शापित अथवा कीलित नहीं है। किसी प्रकार की असुविधा अथवा जिज्ञासा होने पर तुरन्त पत्र लिखें। विश्वास रखें उत्तर अवश्य प्राप्त होगा।

धन्यवाद

—तांत्रिक बहल



# सुगम तान्त्रिक क्रियायें

*लेखक :* **तान्त्रिक बहल**

दुकानदारी के तन्त्र-मन्त्र से साधारण जनता का विश्वास उठ गया है और प्रबुद्ध वर्ग भी इससे कतराने लगा है। यह सब कुछ पाखण्ड की श्रेणी में इसलिए आ गया है कि लोग आधी-अधूरी जानकारी, आधी सामग्री तथा बिना श्रद्धा और विश्वास के अपवित्रता से अपनी इच्छाओं की पूर्ति करना चाहते हैं। वास्तविकता तो यह है कि मंत्र-तंत्र का सही रूप ही पाठकों के सम्मुख नहीं रखा जा रहा है।

लेकिन प्रस्तुत पुस्तक के पृष्ठों में जीवन के प्रत्येक पहलू को तान्त्रिक क्रियाओं के अन्तर्गत देखा समझा गया है और प्रत्येक कार्य सुगमता से सम्पन्न करने के लिए विभिन्न प्रयोग पूर्ण विधि-विधान से करने पर सफल होते हैं।

# पराविज्ञान की साधना और सिद्धियाँ

*लेखक :* **तान्त्रिक बहल**

भूत-प्रेत का अस्तित्व, विवाद और व्यापक चर्चा का विषय है। यह न केवल मनोवैज्ञानिक रूप से होते हैं वरन् अनेकों घटनायें इनके अस्तित्व का प्रमाण हैं। इनका एक आकार (स्वरूप) भी होता है जिनसे सम्पर्क का विधान पराविज्ञान में प्रचुरता से पाया जाता है। इनके उत्पातों को शान्त कर, इनको वशीभूत करके भरपूर लाभ भी उठाया जा सकता है और ये मानसिक साधना द्वारा होता है जिसकी साधना और सिद्धियों के उपाय इस पुस्तक में दिए गए हैं।

# पृथ्वी में गढ़ा धन कैसे पायें?

**लेखक : तान्त्रिक बहल**

तन्त्र-मन्त्र-यन्त्र विज्ञान अलौकिक शक्तियों का स्वामी है। तन्त्र विज्ञान में वह शक्तियाँ छिपी हैं, जिन से आप हजारों मील की घटनाओं को स्पष्ट देख सकते हैं, किसी को भी अपने वश में कर सकते हैं, धरती के भीतर दबे हुए धन का पता लगा सकते हैं, उसे साधना द्वारा प्राप्त कर सकते हैं, आत्माओं को बुलाकर उनसे बातचीत कर सकते हैं? तन्त्र द्वारा आप अपने परिजन की आत्मा को बुलाकर उनसे दबाए हुए धन के विषय में जानकारी प्राप्त कर सकते हैं। उपरोक्त सभी बातों का वैज्ञानिक विवेचन इस पुस्तक में किया गया है और यह भी बतलाया गया है कि थोड़ी-सी साधना से आप किस प्रकार इच्छित वस्तु प्राप्त कर सकते हैं? इसके अतिरिक्त इस पुस्तक में ऐसी अलौकिक, गोपनीय और अद्‌भुत साधनाओं का वर्णन है, जिन्हें पढ़कर आप चकित रह जायेंगे।

# तन्त्र-मन्त्र द्वारा रोग निवारण

**लेखक : तान्त्रिक बहल**

जिस प्रकार एलोपेथिक, यूनानी, प्राकृतिक होम्योपेथिक इत्यादि पद्धतियाँ हैं उसी प्रकार मंत्रोच्चारण, स्वरविज्ञान और कुछ विशिष्ट आकृतियों के आधार पर भी रोग निवारण की व्यवस्था है। इस विधि के भी अपने सिद्धान्त हैं जिनका उचित प्रयोग करके विभिन्न रोगों से पीड़ित व्यक्ति इस विद्या से लाभ उठा सकता है।

सुप्रसिद्ध तांत्रिक बहल ने इस प्रकार के साहित्य का अध्ययन करके और तरह-तरह के मनस्वियों से भेंट करके जो सामग्री कड़ी मेहनत से एकत्र की वह उन्होंने 'तन्त्र सबके लिए' लक्ष्य के अन्तर्गत बड़े पावन हृदय से प्रस्तुत की है।

---

# नाग और नागमणि

**लेखक : तान्त्रिक बहल**

भारतीय धर्म के अनुसार यह पृथ्वी शेषनाग (सर्प की एक विशेष जाति) पर ही टिकी है। सृष्टि के पालक भगवान् विष्णु सर्प शैय्या पर क्षीर सागर में सोते हैं। सर्प को भगवान् शिव का प्रिय आभूषण माना गया है। सर्प एक देवता के रूप में हमारे धर्म में स्थापित है। नाग पंचमी के रूप में सर्प पूजा का एक उत्सव भी मनाया जाता है। संसार के लगभग सभी धर्मों में सर्प का उल्लेख है। भारत के बारह ज्योतिर्लिंगों में से एक भगवान् महाकालेश्वर का मन्दिर भी है। इस ज्योतिर्लिंग के शीर्ष पर नाग चन्द्रेश्वर का मन्दिर भी है, जो वर्ष में केवल एक दिन खुलता है।

सर्पों की दुनिया चमत्कार से पूर्ण है। तन्त्र में भी इनका एक विशिष्ट स्थान है। सर्पों की रहस्यमय दुनिया पर आज के जाने माने व्यावहारिक तांत्रिक एवं सिद्ध हस्त लेखक तांत्रिक बहल की एक सारगर्भित रचना जो आप सबके लिये है।

# वनस्पति तन्त्र

**लेखक : तान्त्रिक बहल**

वनस्पतियाँ जीवनदायिनी हैं, यदि वनस्पतियाँ न हों तो जीवन भी न होगा। अब यह प्रमाणित है कि वन, पहाड़, नदियाँ, जड़ी-बूटियाँ सब पर्यावरण में समानान्तर सन्तुलन बनाए रखती हैं। प्राणों को सतत सुख प्रदान करने वाली इन वनस्पतियों में कुछ चमत्कारी विचित्र शक्तियाँ भी हैं। **वनस्पति तन्त्र** में इनकी ऊर्जा, उपयोगिता और अद्‌भुत शक्तियों का प्रयोग करके लाभ उठाने के उपाय बतलाए गए हैं।

---

रणधीर प्रकाशन, रेलवे रोड, हरिद्वार

# मृत आत्माओं से सम्पर्क और अलौकिक साधनाएँ

### *लेखक* : तान्त्रिक बहल

तन्त्र क्षेत्र में की जा रही व्यापक खोजों से हम आश्चर्यचकित अवश्य हो जाते हैं लेकिन वह अभूतपूर्व नहीं हैं। ज्योतिषीय और विज्ञान के ज्ञान से आकाश को नापा जाता है तो पदार्थ व तत्त्व की सूक्ष्म अवस्था और प्रकृति के अध्यात्म ने, तन्त्र ने अन्तश्चेतना को जगाकर, साधनाएँ करके अनेकों उपलब्धियाँ पाईं। हमारे प्राचीन ग्रंथों में लुप्त हो चुकी कुछ ऐसी ही शीघ्र सिद्धि प्रदान करने वाली साधनाएँ खोजकर लाये हैं जाने-माने 'तान्त्रिक बहल'।

आप इस पुस्तक में एकत्रित सामग्री को और लेखक के अनुभव को पढ़कर समझ सकेंगे कि उन्होंने इस विषय में कितने गहरे पैठकर यह सब कुछ पाया है और कितनी लगन से संजोकर आपके लिए प्रस्तुत किया है।

# चमत्कारी मन्त्र साधना

### *लेखक* : तान्त्रिक बहल

मन्त्रों का अपना एक अलग विज्ञान है, जिसके सम्पूर्ण रहस्यों को समझ पाना सरल नहीं है। तान्त्रिक बहल ने अपने एक विशेष अनुभव कि मन्त्र न केवल ध्वनि विज्ञान है वरन् उच्चारण के समय होने वाली शारीरिक क्रियाओं से जो लघु व्यायाम होता है, वह भी एक अलौकिक क्रिया है। इस तथ्य को ध्यान में रखकर इस पुस्तक की रचना की है। इसके अतिरिक्त अन्य कई चमत्कारी साधनायें भी इस पुस्तक में दी गई हैं। कौआ तन्त्र, मन्त्र तथा उलूक तन्त्र-मन्त्र इस संस्करण की एक विशेष उपलब्धि है।

---

# धार्मिक ग्रन्थ और नयी पुस्तकें





































रणधीर प्रकाशन, रेलवे रोड, हरिद्वार

# मन्त्र, तन्त्र, यन्त्र व रत्न सम्बन्धी पुस्तकें














































रणधीर प्रकाशन, रेलवे रोड, हरिद्वार

## कुछ अन्य महत्वपूर्ण प्रकाशन